| | | |
|---|---|---|
| झींगी | Shrimp | ६२ |
| **कर्कट उपवर्ग** | Sub-order Brachyura | ६३ |
| केकड़े | Crabs | ६३ |
| हरमिट केकड़ा | Hermit Crab | ६५ |
| **शतपदी श्रेणी** | Class Myriapoda | ६७ |
| **शतपदी वर्ग** | Order Chilopoda | ६७ |
| गोजर | Centipede | ६८ |
| **सहस्रपदी वर्ग** | Order Diplopoda | ६९ |
| रामघोड़ी | Millipede | ७० |
| **कीट-पतंग श्रेणी** | Class Insecta | ७१ |
| **अपक्ष उपश्रेणी** | Sub-class Apterygota | ७६ |
| **अपक्ष वर्ग** | Order Thysanura | ७७ |
| मछली नामक कीड़ा | Silver Fish | ७७ |
| **पक्षवर्मी उपश्रेणी** | Sub-class Exopterygota | ७८ |
| **पक्षवर्मी वर्ग** | *Order Orthoptera* | ७९ |
| छेंउकी | Earwig | ७९ |
| तलचट्टा | Cockroach | ८१ |
| चिड्डा या बोड़र | Preying Insect | ८२ |
| पतालगौरा | Hetrodes, | ८३ |
| रीवाँ | Mole Cricket | ८४ |
| कठकीड़ा | Stick Insect | ८५ |
| झींगुर | Cricket | ८६ |
| टिड्डी | Locust | ८८ |
| टिड्डा | Grass Hopper | ९० |
| **वल्मगण वर्ग** | *Order Isoptera* | ९२ |
| दीमक | Termites | ९३ |
| **पुस्तककीट वर्ग** | *Order Psocoptera* | ९४ |
| किताबी कीड़ा | Book Lice | ९५ |
| **यूका वर्ग** | *Order Anoptura* | ९६ |
| कुटकी | Biting Louse | ९६ |

| | | |
|---|---|---|
| जुँआ | Head Louse | ९७ |
| **पाँखी वर्ग** | *Order Ephemeroptera* | ९९ |
| पाँखी | May Fly | ९९ |
| **चिउरा वर्ग** | *Order Odonata* | १०१ |
| चिउरा | Dragon Fly | १०२ |
| **मत्कुणगण वर्ग** | *Order Hemiptera* | १०३ |
| **खटमल उपवर्ग** | *Sub-order Heteroptera* | १०४ |
| खटमल | Bed Bug | १०४ |
| पनबिछिया | Water Scorpion | १०६ |
| **रइयाँ उपवर्ग** | *Sub-order Homoptera* | १०६ |
| रइयाँ | Cicada | १०७ |
| **सपक्ष उपश्रेणी** | *Sub-class Endopterygota* | १०८ |
| **संयुक्त-पक्ष वर्ग** | *Order Neuroptera* | १०९ |
| चींटी चोर | Ant Lion | १०९ |
| **शल्किपक्ष वर्ग** | *Order Lepidoptera* | १११ |
| तितलियाँ | *Butterflies* | ११२ |
| पतिंग | Moth | ११९ |
| **कंचनपक्ष वर्ग** | *Order Coleoptera* | १२१ |
| छःबुँदवा | Tiger Beetle | १२२ |
| भँवरी | Whirligig Beetle | १२३ |
| पनकीरा | Water Beetle | १२४ |
| जुगनूँ | Fire Fly | १२५ |
| सुरखी | Lady Bird | १२५ |
| धनकुट्टी | Click Beetle | १२६ |
| गुबरीला | Dung Beetle | १२७ |
| घुन | Weevil | १२८ |
| **कलापक्ष वर्ग** | *Order Hymenoptera* | १२९ |
| चींटियाँ | Ants | १२९ |
| माटा | Red Ant | १३२ |
| बर्रे | Wasp | १३३ |

| | | |
|---|---|---|
| हाड़ा | Hornet | १३५ |
| बिलनी | Mud Wasp | १३६ |
| मधुमक्खी | Honey Bee | १३७ |
| भौंरा | Large Carpenter Bee | १४० |
| भौंरी | Mason Bee | १४२ |
| **द्विपक्ष वर्ग** | *Order Deptera* | १४३ |
| मच्छर | Mosquito | १४४ |
| मक्खी | House Fly | १४७ |
| **पिस्सू वर्ग** | *Order Siphonaptera* | १४८ |
| पिस्सू | Flea | १४९ |
| **लूता श्रेणी** | *Class Arachnida* | १५० |
| **किंगक्रैब उपश्रेणी** | *Sub-class Delobranchiata* | १५१ |
| **किंगक्रैब वर्ग** | *Order Xiphosura* | १५१ |
| किंग-क्रैब | King Crab | १५१ |
| **लूता उपश्रेणी** | *Sub-class Embolobranchiata* | १५२ |
| **लूता वर्ग** | *Order Araneae* | १५३ |
| मकड़ी | Garden Spider | १५३ |
| **वृश्चिक वर्ग** | *Order Scorpionidea* | १५५ |
| बिच्छू | Scorpion | १५६ |
| **वरूथी वर्ग** | *Order Acarina* | १५८ |
| कुटकी | Itch Mites | १५८ |
| किलनी | Ticks | १५८ |


## भाग २—मेरुदंडीय उपजगत

Sub-Kingdom Vertebrata


| | | |
|---|---|---|
| **८. मेरुपृष्ठीय-जीव विभाग** | (*Phylum Chardata*) ... | १६३ |
| **हेमीकार्डेटा उपविभाग** | *Sub-phylum Hemichardata* | १६४ |
| **यूरोकार्डेटा उपविभाग** | *Sub-phylum Urochardata* | १६४ |
| **कैफिलोकार्डेटा उपविभाग** | *Sub-phylum Cephlochardata* | १६५ |
| **मेरुपृष्ठीय उपविभाग** | *Sub-phylum Vertebrata* | १६६ |

| | | |
|---|---|---|
| चूषमुखी-मत्स्य श्रेणी | *Class Marsipobranchii* | १६७ |
| ९. मछलियाँ | (Fishes) ... | १६८–१८० |
| कोमलास्थि-मत्स्य श्रेणी | *Class Silachii* | १७३ |
| हांगर वर्ग | *Order Pleurotremata* | १७४ |
| हांगर परिवार | Family Carchariidae | १७४ |
| दंदानी-हांगर | Blue Shark | १७५ |
| हथौड़ीसिरी-हांगर | Hammer-headed Shark | १७५ |
| सकुची वर्ग | *Order Hypotremata* | १७६ |
| सकुची परिवार | Family Trygonidae | १७७ |
| सकुची-मछली | Sting Ray | १७७ |
| आरा-मछली परिवार | Family Pristidae | १७९ |
| आरा-मछली | Saw Fish | १७९ |
| १०. दृढ़ास्थि-मत्स्य श्रेणी | (*Class Pisces*) ... | १८१–२१७ |
| इल्लिश वर्ग | *Order Isospondyti* | १८१ |
| इल्लिश परिवार | Family Clupeidae | |
| हिलसा | Herring | १८२ |
| मोह परिवार | Family Notopteridae | १८२ |
| मोह | Feather Back | १८३ |
| रोहिष वर्ग | *Order Ostariophysi* | १८३ |
| रोहिष उपवर्ग | *Sub-order Cyprinoidea* | १८४ |
| रोहिष परिवार | Family Cyprinidae | १८४ |
| रोहू | Rohu | १८५ |
| नयन या मृगेल | Mirgal | १८५ |
| भाकुर | Catla, | १८६ |
| महासेर | Mahaseer | १८७ |
| कलबोंस | Kal Basu | १८८ |
| पढ़िन उपवर्ग | *Sub-order Siluroidea* | १८८ |
| पढ़िन परिवार | Family Siluridae | १८९ |
| पढ़िन या पहिना | Fresh Water Shark | १९० |
| मुँगरी | Magur | १९० |

| | | |
|---|---|---|
| सींगी | Singhee | १९१ |
| सिलंद | Siland | १९१ |
| टेंगरा | Tengara | १९२ |
| **दंड-मत्स्य वर्ग** | *Order Apodes* | १९२ |
| **बाम-परिवार** | Family Muraenidae | १९३ |
| बाम | Eel | १९४ |
| **सपक्ष-मत्स्य वर्ग** | *Order Synentognathi* | १९५ |
| **उड़ंकूमछली परिवार** | Family Exocoetidae | १९६ |
| उड़ंकूमछली | Flying Fish | १९६ |
| **चन्द्र-मत्स्य वर्ग** | *Order Allotreognathi* | १९७ |
| **फीता-मछली परिवार** | Family Trachypteidae | १९७ |
| फीता-मछली | Ribbon Fish | १९८ |
| **अश्व-मत्स्य वर्ग** | *Order Solenichthyes* | १९९ |
| **घोड़ामछली परिवार** | Family Syngnathidae | १९९ |
| घोड़ामछली | Sea Horse | १९९ |
| **भेटकी मत्स्य वर्ग** | *Order Percomorphe* | २०० |
| **भेटकी उपवर्ग** | *Sub-order Percoidea* | २०१ |
| **भेटकी परिवार** | Family Percidae | २०१ |
| भेटकी | Bhetki | २०१ |
| **चन्द्रा परिवार** | Family Chaetodontidae | २०२ |
| चंदवा | Chandawa | २०३ |
| **लेठा परिवार** | Family Centrarchidae | २०४ |
| लेठा | Letha | २०४ |
| **रूपचाँद उपवर्ग** | *Sub-order Stromateoydea* | २०५ |
| **रूपचाँद परिवार** | Family Stromateidae | २०५ |
| रूपचाँद | Roop Chand | २०५ |
| **कवई उपवर्ग** | *Sub-order Anabantoidea* | २०६ |
| **कवई परिवार** | Family Anabantidae | २०६ |
| कवई | Climbing Pearch | २०६ |
| **सौर परिवार** | Family Ophiocephalidae | २०७ |

| | | |
|---|---|---|
| सौर | Serpent Head | २०८ |
| **तेगामछली उपवर्ग** | *Sub-order Scombroidea* | २०९ |
| **तेगामछली परिवार** | Family Xiphidae | २०९ |
| तेगामछली | Sword Fish | २०९ |
| **चूषिका-मत्स्य वर्ग** | *Order Discociphali* | २१० |
| **चूसनी परिवार** | Family Echiniidadae | २११ |
| चूसनीमछली | Sucking Fish | २११ |
| **चिपिट-मत्स्य वर्ग** | Order Heterosomata | २१२ |
| **सोल परिवार** | Family Psettodes | २१२ |
| जेबरा-मछली | Zebra Sole | २१३ |
| **सूर्य-मत्स्य वर्ग** | *Order Tleclognathi* | २१४ |
| **सूरजमछली परिवार** | Family Motidae | २१४ |
| सूरजमछली | Sun Fish | २१५ |
| **गौरैया-मछली परिवार** | Family Triodontidae | २१५ |
| गौरैयामछली | Globe Fish | २१६ |
| **साही-मछली परिवार** | Family Diodontidae | २१६ |
| साहीमछली | Porcupine Fish | २१७ |
| **उभयचर श्रेणी** | (*Class Amphibia*)... | २१८–२२९ |
| **मेढक वर्ग** | *Order Salientia* | २१९ |
| **दादुर परिवार** | Family Ranidae | २२५ |
| मेढक (गोपाल) | Bull Frog | २२५ |
| मेढकी | Slime Frog | २२६ |
| मेकचुर | Water Skipping Frog | २२७ |
| मदोबर | Fat Frog | २२७ |
| **भेक परिवार** | Family Bufonidae | २२८ |
| भेक (टर्र) | Toad | २२९ |
| **१२. सरीसृप श्रेणी** | (*Class Reptilia*) ... | २३०–२९९ |
| **नक्र वर्ग** | *Order Crocodilia* | २३४ |
| **मगर परिवार** | Family Crocodilidae | २३९ |
| मगर | Crocodile | २३९ |

| | | |
|---|---|---|
| घड़ियाल | Gharial, | २४१ |
| **कच्छप वर्ग** | *Order Chelonia* | २४३ |
| **स्थल-कच्छप परिवार** | Family Testudinidae | २४७ |
| साल कछुआ | Red Streaked Kachuga | २४७ |
| छतनिहिया कछुआ | Starred Tortoise | २४८ |
| रामानंदी कछुआ | Common Roofed Terrapin | २४९ |
| **समुद्री-कच्छप परिवार** | Family Chelonidae | २५० |
| हरा कछुआ | Green Sea Turtle | २५१ |
| बाज़ठोंठी कछुआ | Hawk's Beak Turtle | २५२ |
| **जल-कच्छप परिवार** | Family Trionychidae | २५३ |
| सेवार कछुआ | Ganges Soft Shell Tortoise | २५३ |
| चिकना कछुआ | Southern Soft Shell Tortoise | २५४ |
| कछुई | Mud Turtle | २५५ |
| **गोधा वर्ग** | *Order Squamata* | २५६ |
| **छिपकली परिवार** | Family Geckonidae | २६२ |
| छिपकली | House Lizard | २६३ |
| **कोतरी परिवार** | Family Scincidae | २६४ |
| कोतरी | Skink | २६५ |
| **बम्हनी परिवार** | Family Lacertidae | २६६ |
| बम्हनी | Snake Eyed Lizard | २६६ |
| **गोह परिवार** | Family Varanidae | २६७ |
| गोह | Large Land Monitor | २६८ |
| कबरा गोह | Water Monitor | २६९ |
| चंदन गोह | Barred Monitor | २७१ |
| **गिरगिट परिवार** | Family Agamidae | २७२ |
| गिरगिट | Garden Lizard | २७३ |
| सांडा | Spiny tailed Lizard | २७४ |
| **बहुरूपी परिवार** | Family Chamaeliontidae | २७५ |
| बहुरूपी | Chamaelion | २७६ |
| **सर्प वर्ग** | *Order Ophidia* | २७८ |

| | | |
|---|---|---|
| **अजगर परिवार** | Family Boidae | २८३ |
| अजगर | Indian Python | २८४ |
| मटिहा साँप | Earth Snake | २८५ |
| **नाग परिवार** | Family Colubridae | २८६ |
| नाग | Cobra | २८८ |
| नागराज | King Cobra | २९० |
| नागिन | Indian Flying Snake | २९१ |
| करायत | Karait | २९१ |
| घोड़-करायत | Banded Karait | २९३ |
| धामिन | Rat Snake | २९३ |
| पनिहा साँप | Water Snake | २९५ |
| चीतल | Chittal | २९६ |
| **दुबोइया परिवार** | Family Viperidae | २९७ |
| दुबोइया | Russels Viper | २९७ |
| फुरसा | Phoorsa | २९८ |
| १३. **पक्षि-श्रेणी** | (Class Aves) ... | ३००–५५५ |
| **पुराहनव समूह** | Division Palaeognathae | ३०८ |
| **नतहनव समूह** | Division Neognathae | ३०८ |
| **वंजुल वर्ग** | *Order Colymbiformes* | ३११ |
| **पनडुब्बी परिवार** | Family Colymbi | ३११ |
| छोटी पनडुब्बी | Little Grebe | ३१२ |
| बड़ी पनडुब्बी | Great Crested Grebe | ३१३ |
| **समुद्रकाक वर्ग** | *Order Procellariformes* | ३१४ |
| **समुद्र-काक परिवार** | Family Procellaridae | ३१५ |
| तूफानी समुद्र-काक | Stormy Petral | ३१५ |
| **महाबक वर्ग** | *Order Ciconiformes* | ३१६ |
| **महाबक उपवर्ग** | Sub-order Ciconiae | ३१७ |
| **महाबक परिवार** | Family Ciconiidae | ३१७ |
| लगलग | White Necked Stork | ३१८ |
| जांघिल | Painted Stork | ३१९ |

| | | |
|---|---|---|
| घोंघिल | Open Billed Stork | ३२० |
| गैबर | White Stork | ३२२ |
| चमरघेंच | Adjutant Stork | ३२३ |
| **बक परिवार** | Family Ardeidae | ३२५ |
| आंजन बगुला | Common Heron | ३२५ |
| वाक | Night Heron | ३२७ |
| बगुली | Pond Heron | ३२८ |
| मलंग बगुला | Large Egret | ३२९ |
| करछिया बगुला | Little Egret | ३३० |
| गाय बगुला | Cattle Egret | ३३२ |
| **बुज्जा परिवार** | Family Ibidae | ३३३ |
| काला बुज्जा | Black Ibis | ३३३ |
| सफेद बुज्जा | White Ibis | ३३५ |
| दाबिल | Spoon Billed Ibis | ३३६ |
| **हंसावर परिवार** | Family Phoenicopteridae | ३३७ |
| हंसावर | Flamingo | ३३८ |
| **जलकाक उपवर्ग** | *Sub-order Steganopodes* | ३३९ |
| **जलकाक परिवार** | Family Phalacrocoracidae | ३३९ |
| जलकौआ | Cormorent | ३४० |
| बानवर | Darter | ३४२ |
| **जलसिंह परिवार** | Family Pelecanidae | ३४३ |
| जलसिंह | Pelican | ३४३ |
| **हंस वर्ग** | *Order Ansiriformes* | ३४५ |
| **हंस उपवर्ग** | *Sub-order Anseres* | ३४५ |
| **हंस परिवार** | Family Antidae | ३४६ |
| हंस | Mute Swan | ३४७ |
| बड़ी बत | Grey Lag Goose | ३४८ |
| सवन | Barred headed Goose | ३४९ |
| नीलसर | Mallard | ३५० |
| सीखपर | Pintail | ३५१ |

| | | |
|---|---|---|
| चैती | Teal | ३५३ |
| नकटा | Comb Duck | ३५४ |
| सुरख़ाब | Ruddy Sheldrake | ३५५ |
| तिदारी | Shoveller | ३५७ |
| बुड़ार | Red headed Pochard | ३५९ |
| लालसर | Red Crested Pochard | ३६० |
| पतेरा | Wegeon | ३६१ |
| **श्येन वर्ग** | *Order Falconiformes* | ३६३ |
| **श्येन उपवर्ग** | *Sub-order Accipitres* | ३६४ |
| **श्येन परिवार** | Family Falconidae | ३६४ |
| गरुड़ | Golden Eagle | ३६५ |
| बाज | Goshawk | ३६६ |
| बहरी | Peregrine Falcon | ३६८ |
| शिकरा | Shikra | ३६९ |
| टीसा | White Eyed Buzzard | ३७१ |
| तुरमुती | Turumuti | ३७२ |
| खेरमुतिया | Kestrel | ३७३ |
| लगार | Laggar Falcon | ३७५ |
| चील | Kite | ३७६ |
| **गृद्ध परिवार** | Family Vulturidae | ३७८ |
| चमरगिद्ध | White Backed Vulture | ३७८ |
| राजगिद्ध | King Vulture | ३८० |
| गोबरगिद्ध | Scavenger Vulture | ३८१ |
| **कुरर परिवार** | Family Pandionidae | ३८३ |
| मछारंग | Osprey | ३८३ |
| **मयूर वर्ग** | *Order Galliformes* | ३८४ |
| **मयूर उपवर्ग** | *Sub-order Alectoropodes* | ३८५ |
| **मोर परिवार** | Family Phasianidae | ३८५ |
| मोर | Peacock | ३८६ |
| जंगली मुरगी | Red Jungle Fowl | ३८८ |

| | | |
|---|---|---|
| फेजेण्ट | Pheasant | ३९० |
| तीतर | Grey Partridge | ३९१ |
| बटेर | Quail | ३९४ |
| लवा | Button Quail | ३९६ |
| **क्रौञ्च वर्ग** | *Order Gruiformes* | ३९७ |
| **क्रौञ्च परिवार** | Family Gruidae | ३९८ |
| कूँज | Common Crane | ३९८ |
| करकरा | Demoiselle Crane | ४०० |
| सारस | Saras Crane | ४०१ |
| **जलकुक्कुट परिवार** | Family Rallidae | ४०३ |
| डाउक (बँसमुरगी) | White Crested Water Hen | ४०४ |
| जलमुरगी | Moor Hen | ४०५ |
| कैमा | Purple Coot | ४०६ |
| टिकरी | Common Coot | ४०८ |
| **तटचारी वर्ग** | *Order Charadriformes* | ४०९ |
| **तिलोर उपवर्ग** | *Sub-order Otides* | |
| **तिलोर परिवार** | Family Odidae | ४०९ |
| सोहन चिड़िया | Great Indian Bustard | ४१० |
| तिलोर | Little Bustard | ४११ |
| खरमोर | Likh Floriken | ४१३ |
| चरत | Bengal Floriken | ४१४ |
| **चहा उपवर्ग** | *Sub-order Limicolae* | ४१५ |
| **टिटिहरी परिवार** | Family Charadriidae | ४१६ |
| बटान | Golden Plover | ४१६ |
| जीरा | Little Ringed Plover | ४१७ |
| टिटिहरी | Red Wattled Lapwing | ४१८ |
| पनलवा | Little Stint | ४१९ |
| गुलिन्दा | Curlew | ४२१ |
| लमटँगा | Black Winged Stilt | ४२२ |
| टिमटिमा | Green Shank | ४२३ |

| | | |
|---|---|---|
| चुपका | Wood Sand Piper, | ४२४ |
| गेहबाला | Ruff, | ४२६ |
| चहा | Common Snipe, | ४२७ |
| **नुकरी परिवार** | Family Glareolidae, | ४२८ |
| नुकरी | Courser, | ४२९ |
| धौबैचा | Little Indian Pratincole | ४३० |
| **खरबानक परिवार** | Family Dedicuemidae | ४३२ |
| खरबानक | Stone Curlew | ४३२ |
| **जलमखानी परिवार** | Family Parridae | ४३३ |
| जलमखानी | Bronze Winged Jacana | ४३४ |
| जलमोर | Pheasant Tailed Jacana | ४३६ |
| **कुररी उपवर्ग** | *Sub-order Lari* | ४३७ |
| **कुररी परिवार** | Family Laridae | ४३७ |
| कुररी | Tern | ४३८ |
| सामुद्रिक | Gull | ४४१ |
| पनचिरा | Indian Skimmer | ४४२ |
| **भटतीतर उपवर्ग** | *Sub-order Dtreocles* | ४४४ |
| भटतीतर | Sand Grouse | ४४४ |
| **कपोत उपवर्ग** | *Sub-order Columbae* | ४४६ |
| **कपोत परिवार** | Family Columbidae | ४४६ |
| कबूतर | Blue Rock Pigeon | ४४७ |
| फाख्ता या पड़कियाँ | Doves | ४४८ |
| हारिल | Green Pigeon | ४५३ |
| **शुकपिक वर्ग** | *Order Ophisthocomiformes* | ४५४ |
| **पिक उपवर्ग** | *Sub-order Cuculi* | ४५४ |
| **पिक परिवार** | Family Cuculidae | ४५५ |
| कोयल | Indian Koel | ४५५ |
| पपीहा | Hawk Cuckoo | ४५७ |
| कुक्कू | Cuckoo | ४५८ |
| महोख | Crow Pheasant | ४६० |

| | | |
|---|---|---|
| शुक उपवर्ग | *Sub-order Psitttaci,* ४६१ | |
| शुक परिवार | Family Psittacidac | ४६१ |
| तोते | Parrots | ४६२ |
| कीटभक्षी वर्ग | *Order Coraciiformes* | ४६४ |
| नीलकंठ उपवर्ग | *Sub-order Coraciae* | ४६५ |
| नीलकंठ परिवार | Family Coracidae | ४६५ |
| नीलकंठ | Indian Roller | ४६५ |
| कौड़िल्ला उपवर्ग | *Sub-order Halcyones* | ४६७ |
| कौड़िल्ला परिवार | Family Alcedinidae | ४६७ |
| कौड़िल्ले | King Fishers | ४६८ |
| पतेना परिवार | Family Meropidac | ४७० |
| पतेना | Bee Eater | ४७१ |
| हुदहुद परिवार | Family Upupidae | ४७२ |
| हुदहुद | Hoopoe | ४७२ |
| धनेश परिवार | Family Bucerotidae | ४७४ |
| धनेश | Common Grey Hornbill | ४७५ |
| उल्लू उपवर्ग | Sub-order Striges | ४७६ |
| उल्लू परिवार | Family Asionidae | ४७७ |
| उल्लू | Owls | ४७७ |
| करेल या रुस्तक | Barn owl | ४८१ |
| छपका उपवर्ग | *Sub-order Caprimulgi* | ४८३ |
| छपका परिवार | Family Caprimulgidae | ४८३ |
| छपका | Night Jar | ४८३ |
| बतासी उपवर्ग | *Sub-order Cypseli* | ४८५ |
| बतासी परिवार | Family Cypselidae | ४८५ |
| बतासी | Swift | ४८६ |
| कठफोर उपवर्ग | *Sub-order Pici* | ४८७ |
| कठफोर परिवार | Family Picidae | ४८८ |
| कठफोर Wood | Pecker | ४८८ |
| गर्दनऐंठा परिवार | Family Wryneck | |

| | | |
|---|---|---|
| गर्दनऐंठा | Wryneck ४९० | |
| **बसन्ता परिवार** | Family Capitomidae | ४९१ |
| बसन्ता | Green Barbet | ४९१ |
| ठठेरा | Copper smith | ४९३ |
| **शाखाशायी वर्ग** | *Order Passeriformes* | ४९४ |
| **फुलचुही परिवार** | Family Dicacidae | ४९५ |
| फुलचुही | Tickell's Flower Pecker | ४९५ |
| **शकरखोरा परिवार** | Family Nectarinidae | ४९६ |
| शकरखोरा | Purple Sun Bird | ४९६ |
| **बाबुना परिवार** | Family Zosteropidae | ४९८ |
| बाबुना | White Eye | ४९८ |
| **भरत परिवार** | Family Alaudidae | ४९९ |
| भरत | Sky Lark | ५०० |
| चंडूल, दबक चिरई | | ५०२ |
| **खंजन परिवार** | Family Motacile | ५०३ |
| खंजन | Wagtail | ५०४ |
| चचरी Indian | Pipit | ५०५ |
| **अबाबील परिवार** | Family Hirundinidae | ५०६ |
| अबाबील | Red Rumped Swallow | ५०७ |
| **तूती परिवार** | Family Fringillidae | ५०८ |
| तूती | Rose Finch | ५०९ |
| गौरैया | House Sparrow | ५१० |
| पथरचिरटा | Black headed Buning | ५११ |
| **बया परिवार** | Family Ploceidae | ५१२ |
| बया Weaver Bird | | ५१२ |
| **तेलियर परिवार** | Family Sturnidae, | ५१४ |
| तेलियर | Starling | ५१४ |
| देशी मैना | Common Myna | ५१५ |
| **मैना परिवार** | Family Graculidae ५१९ | |
| पहाड़ी मैना | Gracale | ५१९ |

| | | |
|---|---|---|
| **पीलक परिवार** | Family Oriolidae | ५२० |
| पीलक | Golden Oriole | ५२१ |
| **नीलमी परिवार** | Family Irenidae | ५२२ |
| नीलमी | Fairy Blue Bird | ५२२ |
| **फुदकी परिवार** | Family Sylviidae | ५२४ |
| फुदकियाँ | Warblers | ५२४ |
| **भुजंगा परिवार** | Family Dicruridae | ५२८ |
| भुजंगा | King Crow | ५२८ |
| **सहेली परिवार** | Family Campephagidae | ५३० |
| सहेली | Minivet | ५३० |
| **लहटोरा परिवार** | Family Laniidae | ५३१ |
| लहटोरा | Great Grey Shrike | ५३२ |
| **मछमरनी परिवार** | Family Muscicapidae | ५३३ |
| मछमरनी | Fly Catcher | ५३४ |
| **कस्तूरा परिवार** | Family Muscicapidae | ५३६ |
| कस्तूरा | Grey Winged Black Bird | ५३६ |
| श्यामा | Shama | ५३७ |
| दँहगल | Magpie Robin | ५३९ |
| थिरथिरा | Red Start | ५४० |
| पिद्दा | Bush Chat | ५४१ |
| **बुलबुल परिवार** | Family Pycnonotidae | ५४२ |
| बुलबुल | Bulbul | ५४३ |
| **चिलचिल परिवार** | Family Timalidae | ५४५ |
| चिलचिल | Laughing Thrust | ५४५ |
| सिबिया | Sibia | ५४६ |
| **कठफोरिया परिवार** | Family Sittidae | ५४८ |
| कठफोरिया | Nuthatch | ५४८ |
| **गंगरा परिवार** | Family Paridae | ५४९ |
| गंगरा | Tit | ५५० |
| **काक परिवार** | Family Carvidae | ५५१ |

| | | |
|---|---|---|
| बनसर्रा | Black throated Jay | ५५१ |
| मुटरी | Magpie | ५५२ |
| कौआ | Crow | ५५४ |
| **४. स्तनप्राणी श्रेणी** | (Class Mammilia) ... | ५५६–७२७ |
| **अण्डज उपश्रेणी** | Sub Class Prototheria | ५६३ |
| **शिशुधानिन उपश्रेणी** | Sub Class Metatheria | ५६३ |
| **जरायुधारी उपश्रेणी** | Sub Class Eutheria | ५६३ |
| **अदन्त वर्ग** | *Order Edentata* | ५६५ |
| **साल परिवार** | Family Marridae | ५६६ |
| साल | Indian Pangolin | ५६७ |
| **समुद्रधेनु वर्ग** | *Order Sirenea* | ५६८ |
| **समुद्री-धेनु परिवार** | Family Halicordae | ५७० |
| समुद्री गाय | Dugong | ५७० |
| **तिमि वर्ग** | *Order Cetacia* | ५७१ |
| **अदन्त उपवर्ग** | *Sub-order Mystacoceti* | ५७३ |
| **नीली-तिमि परिवार** | Family Balaenopteridae | ५७३ |
| नीली-तिमि | Rorqual | ५७३ |
| **सदन्त उपवर्ग** | *Sub-order Odontoceti* | ५७४ |
| **मोमी-तिमि परिवार** | Family Physeteridae | ५७४ |
| मोमी-तिमि | Cachalot | ५७५ |
| **सूस परिवार** | Family Platanistidae | ५७६ |
| सूस | Dolphin | ५७६ |
| **शफ वर्ग** | *Order Ungulata* | ५७७ |
| **गो उपवर्ग** | *Sub-order Artiodactyla* | ५७८ |
| **गो समूह** | *Section Pecora* | ५७८ |
| **गो परिवार** | Family Bovidae | ५७९ |
| **गो उपपरिवार** | Sub-Family Bovinae | ५८० |
| गौर | Gaur | ५८० |
| गयाल | Gayal | ५८२ |
| गाय-बैल | Oxen | ५८३ |

सुरागाय — Yak — ५८५
अरना भैंसा — Wild Buffalo — ५८६
**अज, गुरल, मृग तथा रोझ उपपरिवार** — Sub-families Caprinae, Rupicaprinae Antilopedae, Tragelaphinae — ५८८
**अज उपपरिवार** — Sub-family Caprinae — ५८८
बकरा — Goat — ५८८
साकिन — Himalayan Ibex — ५९०
मारखोर — Markhor — ५९१
थेर — Thar — ५९२
भेड़ — Sheep — ५९३
न्यान — Great Tibetan Sheep — ५९३
उरियल — Urial — ५९४
भरल — BlueWild Sheep — ५९५
**गुरल उपपरिवार** — Sub-family Rupicaprinae — ५९६
गुरल — Goral — ५९६
सराव — Serow — ५९७
**मृग उपपरिवार** — Subfamily Antilopedae — ५९८
मृग — Black Buck — ५९८
चिकारा — Indian Gazelle — ५९९
**रोझ उपपरिवार** — Sub Family Tragelaphinae — ६००
रोझ — Blue Bull — ६०१
चौसिंगा — Four horned Antilope — ६०२
**बारहसिंघा परिवार** — Family Cervidae — ६०३
बारहसिंघा — Barasingha — ६०४
हंगल — Kashmire Stag — ६०५
साँभर — Sambar — ६०६
चीतल — Spotted Deer — ६०८
पाढ़ा — Hog Deer — ६१०
काकड़ — Barking Deer — ६११

| | | |
|---|---|---|
| कस्तूरी मृग | Musk Deer | ६१२ |
| **पिसूरी समूह** | *Section Tragulina* | ६१४ |
| **पिसूरी परिवार** | Family Tragulidae | ६१४ |
| पिसूरी | Indian Mouse Deer | ६१४ |
| **उष्ट्र समूह** | *Section Tylopoda* | ६१५ |
| **ऊँट परिवार** | Family Camelidae | ६१६ |
| ऊँट | Camel | ६१६ |
| **शूकर समूह** | *Section Suina* | ६१८ |
| **सुअर परिवार** | Family Sunidae | ६१८ |
| बनैला सुअर | Wild Boar | ६१९ |
| सानो बनैल | Pigmy Hog | ६२१ |
| सुअर | Pig, | ६२२ |
| **अश्व उपवर्ग** | *Sub-order Perissodaciyla* | ६२३ |
| **घोड़ा परिवार** | Family Equidae | ६२३ |
| घोड़ा | Horse | ६२४ |
| गदहा | Ass | ६२५ |
| गोरखर | Wild Ass | ६२७ |
| **गैंडा परिवार** | Family Rhinocerotidae | ७२८ |
| गैंडा | Rhinoceros | ६२८ |
| **गज उपवर्ग** | *Sub-order Proboscidae* | ६३० |
| **गज परिवार** | Family Elephantidae | ६३० |
| हाथी | Elephant | ६३१ |
| **तीक्ष्णदन्त वर्ग** | *Order Rodentia* | ६३३ |
| **एकदन्त उपवर्ग** | *Sub-order Simplicidentata* | ६३४ |
| **गिलहरी समूह** | *Section Sciuromorpha* | ६३५ |
| **गिलहरी परिवार** | Family Sciuirdae | ६३५ |
| जंगली गिलहरी | Large Indian Squirrel | ६३५ |
| रुकिया | Brown Squirrel | ६३७ |
| गिलहरी | Palm Squirrel | ६३८ |
| शिंगशाम | Black Hill Squirrel | ६३९ |

| | | |
|---|---|---|
| **सूरज भगत परिवार** | Family Petauristidae | ६४० |
| सूरज भगत | Brown Flying Squirrel | ६४० |
| **मूस समूह** | *Section Myomorpha* | ६४२ |
| **मूस परिवार** | Family Muridae | ६४२ |
| **मूस उपपरिवार** | Sub-family Murinae | ६४२ |
| काला चूहा | Black Rat | ६४२ |
| भूरा चूहा | Brown Rat | ६४३ |
| चुहिया | House Mouse | ६४४ |
| मूस | Field Mouse | ६४५ |
| घूँस | Bandicoot Rat | ६४६ |
| **हिरनामूसा उपपरिवार** | Sub-family Gerbillinae | ६४७ |
| हिरनामूसा | Indian Gerbille | ६४७ |
| **साही समूह** | *Section Hystricomorpha* | ६४८ |
| **साही परिवार** | Family Hystricidae | ६४८ |
| साही | Porcupine | ६४८ |
| **द्विदन्त उपवर्ग** | *Sub-order Duplicidentata* | ६५० |
| **खरगोश परिवार** | Family Leporidae | ६५० |
| खरगोश | Hare | ६५० |
| **रंगदुनी परिवार** | Family Ochotanidae | ६५१ |
| रंगदुनी | Pika or Mouse Hare | ६५२ |
| **मांसभक्षी वर्ग** | *Order Carnivora* | ६५३ |
| **बिल्ली उपवर्ग** | *Sub-order Vera* | ६५४ |
| **बिल्ली समूह** | *Section Acluroidea* | ६५४ |
| **बिल्ली परिवार** | Family Felidae | ६५४ |
| सिंह | Lion | ६५५ |
| बाघ | Tiger | ६५७ |
| तेंदुआ | Leopard | ६५९ |
| साह | Snow Leopard | ६६० |
| लमचित्ता | Clouded Leopard | ६६१ |
| सिकमार | Marbled Cat | ६६२ |

| | | |
|---|---|---|
| बाघदशा | Fishing Cat | ६६३ |
| तेंदुआबिल्ली | Leopard Cat | ६६४ |
| बनबिलार | Jungle Cat | ६६५ |
| बिल्ली | Cat | ६६७ |
| स्याहगोश | Caracal | ६६८ |
| चीता | Cheeta | ६६९ |
| **कस्तूरी परिवार** | Family Viverridae | ६७१ |
| कटास | Large Indian Civet | ६७२ |
| कस्तूरी | Small Indian Civet | ६७३ |
| मुसंग | Indian Palm Civet | ६७४ |
| नेवला | Common Indian Mangoose | ६७५ |
| **लकड़बघा परिवार** | Family Hyaenidae | ६७६ |
| लकड़बघा | Striped Hyaena | ६७७ |
| **कुत्ता समूह** | *Section Cynoidea* | ६७८ |
| **कुत्ता परिवार** | Family Canidae | ६७९ |
| कुत्ता | Dog | ६७९ |
| भेड़िया | Wolf | ६८१ |
| स्यार | Jackal | ६८३ |
| सोनहा | Wild Dog | ६८४ |
| लोमड़ी | Fox | ६८६ |
| **भालू समूह** | *Section Arctoidea* | ६८७ |
| **भालू परिवार** | Family Ursidae | ६८७ |
| भूरा भालू | Brown Bear | ६८८ |
| काला भालू | Black Himalayan Bear | ६८९ |
| रीछ | Sloth Bear | ६९१ |
| **वाह परिवार** | Family Procyonidae | ६९२ |
| वाह | Red Cat Bear Or Himalayan Racoon | ६९३ |
| **चितराला परिवार** | Family Mustelidae | ६९४ |
| **चितराला उपपरिवार** | Sub-Family Mustelinae | ६९४ |
| चितराला | Marten | ६९५ |

| | | |
|---|---|---|
| कथियान्याल | Yellow bellied Weasel | ६९६ |
| **बिज्जू उपपरिवार** | Sub-family Melinae | ६९७ |
| बिज्जू | Indian Ratel | ६९७ |
| भालूसुअर Hog | Badger | ६९८ |
| **ऊद उपपरिवार** | Sub Family Lutrinae | ६९९ |
| ऊद | Otter | ७०० |
| **कीट-भक्षी वर्ग** | *Order Insectivora* | ७०१ |
| **कुबंग उपवर्ग** | *Sub-order Dermoptera* | ७०२ |
| **कुबंग परिवार** | Family Galespibhecidae | ७०२ |
| कुबंग | Flying Lemur | ७०३ |
| **छछूँदर उपवर्ग** | *Sub-order Insectivora Vera* | ७०४ |
| **छछूँदर परिवार** | Family Soricidae | ७०५ |
| छछूँदर | Grey Musk Shrew | ७०५ |
| **काँटाचूहा परिवार** | Family Erinaceidae | ७०७ |
| काँटाचूहा | Hedgehog | ७०७ |
| **करपक्ष वर्ग** | *Order Chiroptera* | ७०९ |
| **गादुर उपवर्ग** | *Sub-order Megachiroptera* | ७१० |
| **गादुर परिवार** | Family Pleropodidae | ७१० |
| गादुर | Fruit Bat, | ७११ |
| **चमगादड़ उपवर्ग** | *Sub-order Microchiroptera* | ७१२ |
| **चमगादड़ परिवार** | Family Migadermidae | ७१२ |
| चमगादड़ | Vampire Bat | ७१३ |
| **छोटा-चमगादड़ परिवार** | Family Rhinolophidae | ७१४ |
| छोटा-चमगादड़ | Mouse-Tailed Bat | ७१४ |
| **चमगिदड़ी परिवार** | Family Vestertilionidae | ७१५ |
| चमगिदड़ी | Noctule Bat | ७१६ |
| **वानर वर्ग** | *Order Primates* | ७१७ |
| **लजीला-वानर उपवर्ग** | *Sub-order Lemuroidea* | ७१८ |
| **लजीला-वानर परिवार** | Family Lorisinae | ७१८ |
| लजीला-वानर | Slow Loris | ७१९ |

| | | |
|---|---|---|
| तवांगु | Slender Loris | ७२० |
| **वानर उपवर्ग** | *Sub-order Anthropodea* | ७२० |
| **वानर परिवार** | Family Cercopithecidae | ७२१ |
| बन्दर | Monkey | ७२१ |
| लंगूर | Langur | ७२३ |
| नील-वानर | Lion-tailed Monkey | ७२४ |
| **ऊलक परिवार** | Family Simiidae | ७२५ |
| ऊलक बनमानुष | White Browed Gibbon | ७२५ |

# रंगीन चित्रों की सूची


१. छत्रिक (जेलीफिश)
२. प्रवाल द्वीप की मछलियाँ
३. शंखों के कुछ सुन्दर नमूने
४. टिड्डों का समूह
५. तितलियाँ
६. दंदानी हांगर (शार्क मछली)
७. मूँगे की चट्टानों वाला प्रवाल द्वीप
८. कबरा गोह
९. धामिन तथा नाग
१०. फुदकी तथा नीलकंठ
११. ठठेरा तथा कठफोर
१२. फुलचुही तथा पीलक
१३. उड़नेवाली गिलहरी
१४. शिखायुक्त साही
१५. बाघ
१६. तेंदुआ
१७. गादुर

# वर्गीकरण

जीव–जगत में वर्णित जीवों का वर्गीकरण करते समय जो शब्द प्रयुक्त हुए हैं, वे पाठकों की सुविधा के लिए क्रमानुसार नीचे दिये जा रहे हैं:

जगत—Kingdom
उप–जगत—Sūb Kingdom
विभाग—Phylum
श्रेणी—Class
वर्ग—Order
परिवार—Family
वंश—Genus
जाति—Species

ये श्रेणी, वर्ग, परिवार, वंश तथा जाति भी कभी-कभी जीवों की अधिक संख्या हो जाने पर आसानी के लिए उप-श्रेणी, उप-वर्ग, उप-परिवार, उप-वंश तथा उप-जातियों में बाँट दिये जाते हैं जिससे पाठकों को उनका वंश-वृक्ष समझने में कठिनाई न हो। यही नहीं कहीं-कहीं उप-वर्गों के बड़े हो जाने पर सुविधा के लिए उन्हें पहले समूहों ( Sections ) में विभक्त करके तब परिवारों ( Families ) में बाँटा गया है।

आशा है, पाठक इस पुस्तक को पढ़ते समय ऊपर के शब्दों का वही अर्थ लगायेंगे जो उनके वर्गीकरण के क्रम में एक विशेष अर्थ के लिए प्रयुक्त हुए हैं।

## खंड १

# प्रजीव विभाग

## ( PHYLUM PROTOZOA )

जीव क्या है, उसके जीवन का आधार क्या है, और उसकी रचना किन पदार्थों से हुई है, इन जटिल प्रश्नों का पूर्णरूप से समाधान यद्यपि अभी नहीं हो सका है, फिर भी विश्व ने इस ओर काफी प्रगति कर ली है और धीरे-धीरे इस संबंध में हम काफी बातें जानने लगे हैं।

हमें विज्ञान की सहायता से यह ज्ञात हुआ है कि जीवन केवल प्रथमावलास (Protoplasm) में रहता है जो एक गाढ़ा-गाढ़ा-सा, वर्णरहित पारभासी (Translucent) पदार्थ है और जो केवल नमी ही में रह सकता है।

हमें विज्ञान से यह भी मालूम हुआ है कि संसार के समस्त प्राणी एक या असंख्य जीवकोशों (Cells) के समूह हैं जो अपने कतिपय गुणों के कारण जीव कहलाते हैं और जड़ पदार्थों से पृथक माने जाते हैं।

इसलिए जीवों के बारे में कुछ जानने से पहले हमें जड़ और जीव के भेद को भली भाँति समझ लेना चाहिए।

जीवों में कुछ ऐसे विशिष्ट गुण होते हैं जो जड़ या निर्जीव पदार्थों में नहीं होते और इन्हीं गुणों के कारण हम उनको जीव या चेतन प्राणी कहते हैं। ये निम्न प्रकार हैं—

१. प्रचलन २. उद्दीप्यता ३. श्वसन ४. पोषण ५. वृद्धि ६. उत्सर्जन ७. प्रजनन।

प्रत्येक जीव पर बाह्य प्रभाव का असर होता है और उसके कारण उसमें थोड़ा या बहुत परिवर्तन दिखाई पड़ता है जो उसमें उद्दीप्यता (Irritability) का गुण स्पष्ट करता है। ये प्रभाव गर्मी, सर्दी, प्रकाश तथा अन्य उद्दीपनों के द्वारा हो सकते हैं।

सभी जीव गतिशील होते हैं अर्थात् चलने-फिरने में समर्थ होते हैं, लेकिन जड़ पदार्थ इससे सर्वथा वंचित रहते हैं। जीवों के इस प्रचलन (Locomotion) के गुण को हम भली भाँति जानते हैं।

सब जीवित प्राणी साँस लेते हैं। वे प्राणवायु (Oxygen) को अपने में खींचते हैं और कार्बन डाई आक्साइड को बाहर निकाल देते हैं। उनकी यह श्वसन-क्रिया (respiration) उनका एक प्रसिद्ध गुण है।

सभी चेतन प्राणियों को अपना जीवन बनाये रखने के लिए आहार की आवश्यकता पड़ती है और वे भिन्न-भिन्न प्रकार के भोजनों मे अपना पेट भरते हैं जिससे उनके शरीर का पोषण होता है। इस पोषण (Nutrition) के बारे में हम सब भली भाँति जानते हैं जो जीवधारियों का एक मुख्य गुण है।

सभी सजीव प्राणियों में अपनी वृद्धि की क्षमता होती है और उनका शरीर प्रौढ़ावस्था प्राप्त होने तक बढ़ता है। उनकी इस वृद्धि (growth) को हम सब स्पष्ट रूप से देख सकते हैं।

सभी जीव जिस प्रकार प्राणवायु (Oxygen) को अपने में खींचकर गंदी वायु को बाहर निकाल देते हैं, उसी प्रकार वे भोजन खाकर और पानी पीकर मल-मूत्र भी त्यागते हैं। उनके इस गुण को हम उत्सर्जन (excretion) कहते हैं।

अन्त में जीवों का प्रजनन (reproduction) गुण आता है जो उनका महत्त्वपूर्ण गुण है। इस गुण के फलस्वरूप प्रत्येक प्राणी अपनी आकृति की सन्तान उत्पन्न करके अपनी वंशवृद्धि कर सकता है, लेकिन जड़ पदार्थ ऐसा नहीं कर सकते।

संसार में सबसे निम्नतर जीव प्रजीव (Protozoa) या एककोशीय प्राणी हैं जिनके शरीर की बनावट संसार के सभी प्राणियों से सरल और निम्नकोटि की कही जा सकती है।

इन निम्न जीवों को हम जीवधारियों का प्रारंभिक स्वरूप कह सकते हैं। विकासवाद की सीढ़ी पर जहाँ मनुष्य सबसे ऊँचे सिरे पर है वहाँ इन प्राणियों को हम सबसे निचली सीढ़ी पर रख सकते हैं।

ये एककोशीय प्राणी पानी में रहनेवाले बहुत ही सूक्ष्म जीव हैं जिन्हें बिना किसी अणुवीक्षण यन्त्र के नहीं देखा जा सकता। हाँ, जब ये करोड़ों की संख्या में एक साथ रहते हैं तो हमें पानी के रंग में कुछ तब्दीली जरूर दिखाई पड़ती है। यदि

इनका रंग हरा हुआ तो पानी हरछौंह-सा दिखता है और यदि ये रंगीन न हुए तो ऐसा जान पड़ता है जैसे किसी ने पानी में थोड़ा दूध मिला दिया हो।

यदि हम किसी गढ़े के एक बूँद पानी को खुर्दबीन के नीचे रखकर देखें तो हमें दूसरी ही दुनिया दिखाई पड़ने लगती है। उसी एक बूँद जल में असंख्य जीव निर्भय इधर-उधर तैरते दिखाई पड़ते हैं जिन्हें हम बिना अणुवीक्षण यंत्र के नहीं देख सकते।

ये प्रजीव इतने निम्नतर होते हुए भी किसी जीवधारी से हीन नहीं कहे जा सकते। यद्यपि इनके भोजन करने, साँस लेने, चलने-फिरने तथा जीवन की अन्य क्रियाओं के लिए अलग-अलग अंग नहीं होते, फिर भी प्रकृति ने इनको खाना खाने, मल त्याग करने और संतान-वृद्धि करने की सहूलियत दे रखी है। यही नहीं, ये दुश्मनों से अपनी रक्षा करने की भी क्षमता रखते हैं।

जैसा ऊपर बता आया हूँ, ये एककोशीय प्राणी पानी या नम जगह में ही रह सकते हैं। नमी सूखते ही इनका अन्त हो जाता है, लेकिन संसार से इनका अन्त होना संभव नहीं क्योंकि ये सभी जलाशयों, नम जगहों और यहाँ तक कि अन्य विकसित प्राणियों के शरीर में भी पाये जाते हैं।

इनकी कितनी जातियाँ पृथ्वी पर हैं, इसका ठीक-ठीक पता अभी तक नहीं चल सका है। तो भी इनकी २५,००० से अधिक जातियों का अभी तक पता चला है। ये जीव वैसे तो विद्वानों द्वारा चार मुख्य श्रेणियों में बाँटे गये हैं, लेकिन यहाँ इनमें से केवल एक कूटपाद श्रेणी (Class Rhizopoda) का वर्णन दिया जा रहा है जिसमें के प्रसिद्ध प्रजीव अमीबा के वर्णन से हम इस विभाग के सब जीवों के बारे में जान सकेंगे क्योंकि उनकी आदतें एक दूसरे से बहुत कुछ मिलती जुलती होती हैं।

## कूटपाद श्रेणी

### ( CLASS RHIZOPODA )

प्रजीवों की इस श्रेणी में वे सब प्रजीव एकत्र किये गये हैं जिनकी यह विशेषता है कि वे कूटपादों के द्वारा अपने जीवन के महत्त्वपूर्ण कार्य करते हैं। भोजन के पचाने और चलने-फिरने में तो इनके कूटपाद प्रमुख भाग लेते हैं।

चलने के समय ये प्रजीव अपने अंग से एक या एक से अधिक उँगली के आकार के हिस्से को, जो कूटपाद कहलाता है, आगे की ओर बढ़ाते रहते हैं और उसमें

प्रथमावलास के सतत प्रवाह के कारण ये कूटपाद (Pesudopodia) उभरते चले आते हैं और उन्हीं के सहारे ये जीव आगे की ओर खिसकते जाते हैं।

इस श्रेणी के प्रसिद्ध जीव कामरूपी अमीबा (Amoeba) या जीव-पंक से हम भली-भाँति परिचित हैं। यहाँ इसी का वर्णन दिया जा रहा है।

## कामरूपी अमीबा

### ( AMOEBA )

अमीबा या कामरूपी जीवधारियों में सबसे छोटा जीव है। यह एक इंच के सौवें हिस्से के बराबर का सूक्ष्म प्राणी है। यह तालाबों की कीचड़ और तह में डूबी हुई सड़ी-गली वनस्पति में पाया जाता है। कुछ विद्वान इसका स्थान खुले हुए साफ पानी में भी बताते हैं। यह इतना छोटा जीव है जिसे हम बिना खुर्दबीन के नहीं देख सकते।



**अमीबा**

यह प्रथमावलास ( Protoplasm ) का एक छोटा-सा रूप है जो बनावट और शकल **में अण्डे की सफेदी** की तरह होता है। इसके बारे में आश्चर्यजनक बात यह है कि उसकी शकल सदा बदलती रहती है, जिसकी वजह से यह अपनी जगह से खिसकता रहता है और इसीसे इसे कामरूपी भी कहा जाता है। कामरूपी वैसे तो शुरू में गोल रहता है लेकिन कुछ समय बाद इसमें से भद्दी उँगली की शकल के हिस्से जिसे कूटपाद (Pesudopodia) कहते हैं, इसके हाशिए से निकलने लगते हैं जो धीरे-धीरे बढ़ते और फैलते जाते हैं। इसका नतीजा

यह होता है कि इसका शरीर छोटा होता जाता है। फिर कुछ देर बाद इसका शरीर भी बढ़ने लगता है और वह बढ़कर कूटपादों के बढ़ाव तक पहुँच जाता है जिससे इसकी शकल फिर गोल हो जाती है। इसके बाद फिर नये कूटपाद इसके शरीर से निकलते हैं और यही क्रम फिर चलता है जिससे अमीबा अपने स्थान से खूराक की तलाश में आगे खिसकने में समर्थ हो जाता है।

अमीबा की बनावट इतनी सरल नहीं होती जितनी हम लोग ख्याल करते हैं। इसके शरीर के बीच में एक पारभासी हिस्सा रहता है जो इसके जीवित रहने पर स्पष्ट दिखाई पड़ता है। यही इसका जीवन-केन्द्र है, जिसमें इसके जीवन तथा इसके शरीर की सारी शक्ति संचित रहती है। इसके नाश से अमीबा की मृत्यु हो जाती है। इसी जीवन-केन्द्र से इसके प्रत्येक कार्य का संचालन होता रहता है । इस जीवन-केन्द्र के चारों ओर के भाग को भोजन और मलत्याग करने का काम मिला है।

अमीबा मुख्यतया भोजन की तलाश में ही इधर-उधर खिसकता रहता है। वह वनस्पतियों के सड़े-गले कणों को, जो बहुत ही सूक्ष्म कणों की शकल में पानी में फैले रहते हैं, अपने कूटपादों से चारों ओर से इस तरह घेर लेता है कि वे इसके शरीर में सोख लिये जाते हैं। शरीर में दाखिल होने के बाद भोजन का फुजला इसके शरीर की ऊपरी सतह तक पहुँच जाता है जो अन्त में इसके आगे खिसक जाने पर इसके शरीर से अलग होकर वहीं रह जाता है। भोजन और मलत्याग का सबसे पुराना तरीका यही है ।

अमीबा में भोजन के चुनाव की एक अद्भुत शक्ति होती है जिससे वह वैसा ही पदार्थ अपने में दाखिल होने देता है जो उसके लिए लाभदायक है। इससे हम उसके **स्वाद के ज्ञान का** आभास पाते हैं।

इसकी वृद्धि का ढंग रोचक होन पर भी सरल ही है। यह अन्य विकसित प्राणियों की तरह अण्चे बच्चे देकर अपनी संतान-वृद्धि नहीं करता, बल्कि एक अमीबा जब बढ़कर एक खास कद का हो जाता है तो वह बीच में पतला होने लगता है और धीरे-धीरे बीच का हिस्सा इतना पतला हो जाता है कि वहीं से इसका शरीर टूटकर दो हिस्सों में बँट जाता है। इस प्रकार एक अमीबा ही दो हिस्सों में बँटकर दो अलग अमीबा बन जाते हैं। ये नये अमीबा समय पाकर बढ़ कर पुराने हो जाते हैं और उनमें भी समय आने पर इसी तरह विभाजन होता है। इस तरह इनकी वृद्धि का क्रम बराबर चलता रहता है।

# खंड २

## छिद्रिष्ठ जीव विभाग

### ( PHYLUM PORIFERA )

छिद्रिष्ठ या स्पंज पानी में रहनेवाले जीव हैं जिनके शरीर की ऊपरी सतह छोटे-बड़े छिद्रों से भरी रहती है। इसी से इन्हें छिद्रभर या छिद्रिष्ठ जीव कहा जाता है।

स्पंज प्रायः समुद्रों में ही रहते हैं, लेकिन कुछ थोड़े ऐसे भी हैं जो नदियों और झीलों में पाये जाते हैं।

मीठे पानी में रहनेवाले स्पंज थोड़े ही हैं, लेकिन समुद्री स्पंजों की ढाई हजार से भी ऊपर जातियाँ हैं। ये संसार भर के समुद्रों में फैली हुई हैं। मीठे पानी के स्पंज पीले, भूरे या हरे रंग के होते हैं जो साफ पानी में किसी पत्थर, लकड़ी या किसी पानी के पौधे से चिपके रहते हैं। समुद्री स्पंज भी, अन्य जीवों की तरह, इधर-उधर फिरा नहीं करते बल्कि पानी के भीतर की चट्टानों या समुद्र की तह पर चिपके रहते हैं। इनकी शकल तरह-तरह की होती है । कुछ प्याले से होते हैं तो कुछ बिखरे से रहते हैं। इनका नाप भी भिन्न-भिन्न होता है। ये आलपीन के सिरे से लेकर तीन फुट तक के पाये जाते हैं। इनकी एक-दो नहीं बल्कि ढाई हजार किस्मों का अभी तक पता चल सका है जिसमें हमारे नहानेवाला स्पंज भी शामिल है।

स्पंजों में रंग के मामले में भी काफी भेद रहता है। इनमें अधिक संख्या तो उन्हीं की है जो सफेद या राखी होते हैं, लेकिन कुछ ऐसे भी हैं जिन्हें पीली, नारंगी, बैंगनी, हरी, भूरी, नीली और काली पोशाक मिली है।

स्पंज की ऊपरी सतह पर थोड़ी-थोड़ी दूर पर गोल छेद रहते हैं। इसके अलावा इनकी सारी ऊपरी सतह बहुत बारीक छिद्रों से भरी होती है जो हजारों की संख्या में रहते

हैं और जिन्हें बिना खुर्दबीन के देखना सम्भव नहीं होता। इन छिद्रों से भीतर की ओर पतली-पतली नालियाँ जाती हैं जो भीतर जाल की तरह फैली रहती हैं। आगे चलकर ये गोलाकार कोष्ठों में खत्म हो जाती हैं, जो सतह से कुछ और भीतर रहते हैं। इन कोष्टों में भीतर की ओर एक हिस्सा कुप्पी की तरह बढ़ा रहता है जिसमें होकर स्पंज अपने भीतर पानी खींच लेता है और उसमें से अपनी खूराक खींच कर उसे सतह पर के सूराखों से बाहर निकाल देता है। इन बड़े सूराखों में होकर जाने के लिए भीतर की ओर से उसी तरह पतली-पतली नालियों का जाल फैला रहता है जो आपस में मिल कर पतली होती जाती हैं और अन्त में सतह के पास पहुँच कर ऊपर के बड़े सूराखों में मिल जाती हैं। इस तरह ये स्पंज भी बराबर अपने भीतर पानी खींचते और बाहर की ओर फेंकते हैं, जिससे इन्हें केवल अपनी खूराक ही नहीं मिलती बल्कि आक्सीजन भी मिलता है। यह आक्सीजन या प्राणवायु इनको जिन्दा रखने के लिए भोजन से भी ज्यादा आवश्यक है।

स्पंज की संतान-वृद्धि का तरीका भी सरल ही है। साल में एक खास समय आने पर इनमें कीट और डिम्बकोश पैदा हो जाते हैं। फिर एक स्पंज का बीजकीट लहरों द्वारा किसी दूसरे स्पंज के पास पहुँच जाता है और पानी के साथ भीतर चला जाता है। वहाँ यदि वह डिंबकोश से मिल गया तो डिम्ब में एक प्रकार का परिवर्तन होने लगता है और वह पहले दो, फिर चार और फिर आठ और इसी तरह अनेकों भागों में विभाजित होता रहता है। यहाँ तक कि वह एक गोल शकल में बदल जाता है।

इस नवजात गोलाकार पदार्थ में चार किलिया निकल आते हैं और उनके हरकत करने से यह गोलाई में घूमने लगते हैं। कुछ समय बाद यह स्पंज के बड़े सूराख से होकर बाहर निकल आता है और कुछ घंटे तक पानी में तैरने के बाद पानी की तह में बैठ जाता है और धीरे-धीरे बढ़कर नया स्पंज बन जाता है।

कुछ स्पंजों की वृद्धि दूसरे तरीके से भी होती है। समय आने पर इनके शरीर में एक हिस्सा बढ़ने लगता है और बढ़ते-बढ़ते वह स्पंज से टूट कर अपना अलग अस्तित्व कायम कर लेता है और बहकर किसी दूसरी जगह पर बैठ जाता है, जहाँ बढ़कर वह एक नया स्पंज बन जाता है।

स्पंजों के बहुत कम दुश्मन होते हैं क्योंकि इनके रबड़ जैसे शरीर को दूसरे

जीव पहले तो खाना पसन्द ही नहीं करते; फिर ये खतरा देखकर अपने शरीर से एक प्रकार की तेज़ गंध भी छोड़ते हैं जो इन्हें दुश्मनों से बचाती है।

छिद्रिष्ठ जीव विभाग को वैसे तो तीन वर्गों में बाँटा गया है, लेकिन यहाँ केवल एक वर्ग ( Order Euceratosa ) का वर्णन दिया जा रहा है जिसमें हमारे नहाने वाले स्पंज आते हैं।

## स्पंज वर्ग

### ( ORDER EUCERATOSA )

इस वर्ग में वे स्पंज रखे गये हैं जो नहाने के अलावा मनुष्यों के अन्य कामों में भी इस्तेमाल होते हैं।

इन स्पंजों के शरीर के भीतर कड़े रेशों का एक जाल सा रहता है। ये सब हमारे काम के होते हैं और इनका नहाने, चित्रकारी, सफाई तथा दूसरी तरह के सैकड़ों कामों में प्रयोग होता रहता है।

इनके दुश्मनों की संख्या बहुत कम होती है क्योंकि इनके अस्वादिष्ठ शरीर को कोई खाना नहीं पसन्द करता। फिर भी कुछ समुद्री जीव इनके शरीर को अपने छिपने का स्थान बनाने में नहीं चूकते। कुछ केकड़े तो अपने शरीर पर स्पंजों को चिपकने का अवसर इसलिए देते हैं कि उनके कारण उन्हें कोई देख न सके और वे अपने दुश्मनों से तो बच ही जायँ, साथ ही साथ अपना शिकार भी आसानी से पकड़ लिया करें।

## स्पंज

### ( SPONGE )

पहले स्पंज के विषय में लोगों की तरह-तरह की धारणा थी। कुछ लोग इन्हें पौधे समझते थे तो कुछ इन्हें पौधों और जानवरों के बीच की चीज बताते थे। कुछ का ख्याल था कि ये सब पथराये हुए समुद्री फेन हैं और कुछ ने इनके छिद्रों में कीड़ों को देखकर यह अनुमान लगाया था कि ये इन कीड़ों के रहने के घर हैं, जिन्हें कीड़ों ने

बड़े परिश्रम से बनाया है, पर उन्नीसवी सदी के शुरू में डा० रार्बट ग्राण्ट ने इन स्पंजों का असली पता लगाया और तब से हम सब यह जानने लगे कि ये भी हमारे जीवधारियों में से एक हैं।

स्पंज वैसे देखने में बहुत शान्त और काहिल से जानवर जान पड़ते हैं, लेकिन इनके शरीर की भीतरी मशीन दिनरात काम में लगी रहती है। इनके शरीर की ऊपरी सतह पर बहुत से छिद्र रहते हैं जिनके द्वारा इनके शरीर के भीतर बराबर पानी



स्पंज

आता जाता रहता है। पानी में से ये अपनी खूराक और प्राणवायु सोखकर उसे बाहर फेंका करते हैं। इस प्रकार एक औसत दर्जे का स्पंज प्रतिदिन ४० गैलन पानी अपने भीतर खींचकर बाहर निकालता है ( १ गेलन=लगभग ५ सेर )।

नहाने के स्पंज अधिकतर भूमध्यसागर और भारत के पश्चिमी समुद्रों में पाये जाते हैं। ये केवल नहाने के ही नहीं बल्कि चित्रकारी, डाक्टरी तथा अनेक वस्तुओं की सफाई आदि के लिए बहुत उपयोगी होते हैं। इनके बारे में अन्य बातें पहले ही दी जा चुकी हैं। अतः उनको फिर दुहराने की आवश्यकता नहीं रह जाती।

नहाने के जीवित स्पंज देखने में पशुओं की कच्ची कलेजी के टुकड़े से लगते हैं। ये राखीमायल पीले या कलछौंह भूरे रंग के होते हैं और इनके भीतर सींग जैसे कड़े रेशों का जाल-सा फैला रहता है जिसे हम उनकी ठठरी या कंकाल कह सकते हैं।

जैसा बताया जा चुका है, स्पंज बहुत निरीह जन्तु हैं और वे समुद्र के भीतर चट्टानों या तहों पर चिपके रहते हैं। अतः उनको पकड़ने में ज्यादा दिक्कत नहीं उठानी पड़ती। इन्हें या तो कटिया से फँसाया जाता है या पनडुब्बे तह तक जाकर इनको चाकुओं से काट लेते हैं और फिर इन्हें पानी से बाहर फैला या टाँग दिया जाता है। पानी से बाहर निकलने पर ये मर जाते हैं और इनके भीतर का जीव-पंक तथा रेशों का कड़ा भीतरी कंकाल सूख जाता है जो पीट कर निकाल दिया जाता है। फिर इन स्पंजों को, जो वास्तव में स्पंज की बाहरी ठठरियाँ हैं, खूब अच्छी तरह धोकर साफ कर लिया जाता है और वे बाजार में बिकने के लिए भेज दिये जाते हैं।

## खंड ३

# सुषिरान्त्रीय जीव विभाग

## ( PHYLUM COLENTERATA )

इस विभाग के अन्तर्गत हाइड्रा, रावणछत्र, प्रवाल तथा अनिलपुष्प आदि जीव एकत्र किये गये हैं, जिनमें से कुछ तो मीठे पानी के तथा अधिकांश समुद्र के निवासी हैं। इन जीवों के बाह्य स्वरूप में बहुत भेद रहते हुए भी इनकी भीतरी बनावट में एक प्रकार की समता रहती है। इसी कारण इन सबको एक ही विभाग में रखा गया है।

हाइड्रा (Hydra) मीठे पानी के तथा प्रवाल (Corals) समुद्र के निवासी हैं। लेकिन अनिलपुष्पों (Sea Anemones) को समुद्री तट तथा उसी के आस-पास के जलाशय ही पसन्द आते हैं जहाँ वे पानी के भीतर सुन्दर पुष्पवाटिका की तरह फैले रहते हैं। रावणछत्र छत्रिक (Jelly Fish) का हाल सबसे निराला है। उसे एक जगह जमकर रहना पसन्द नहीं आता इसलिए वह पानी के साथ-साथ इधर-उधर बहा करता है।

इन प्राणियों में दो बातें समान रूप से पायी जाती हैं। एक तो इनके शरीर की बनावट थैली की शकल की होती है जिसमें एक ही ओर मुँह खुला रहता है। दूसरे इनके शरीर की खाल दो तहों की होती है जैसे दुहरे कपड़े की थैली हो। बाहर की तह बहिःस्तर (Epidermis) और भीतर की तह अन्तःस्तर (Endoderm) कहलाती है। इन दोनों तहों के बीच में एक प्रकार का पारदर्शी लसलसा पदार्थ रहता है जिसे मध्यश्लेष (Mesoglosa) कहते हैं।

उपर्युक्त दोनों विशेषताओं के अलावा इनमें से थोड़े से जीवों को छोड़ कर प्रायः सभी जीवों के दंशकोश ( Sting Cell ) होते हैं जो सूच्यंग ( Nemotocysts ) कहलाते हैं।

इन्हीं के द्वारा वे शत्रुओं के तथा अपने शिकार के शरीर में अपना विषैला डंक गड़ा कर विष भर देते हैं। इन कोशों की बनावट अंडाकार होती है और ये बाहरी तह के पास ही रहते हैं। इनमें तरल विष भरा रहता है और उसी में इनका लम्बा डंक भी लिपटा हुआ छिपा रहता है, लेकिन उसको छूते ही वह कुछ सिकुड़ जाता है और भीतर का लिपटा हुआ डंक तीर की तरह बाहर निकल कर छूनेवाले के शरीर में गड़ जाता है। यह डंक पोला रहता है और जैसे ही वह किसी के शरीर में घुसता है उसमें से होकर भीतर का जहर उसके शरीर में पहुँच जाता है। डंक मारा जाने वाला अगर बड़ा हुआ तो उसके उस स्थान पर थोड़ी ही तकलीफ होती है, लेकिन यदि वह काफ़ी छोटा हुआ तो उसकी मृत्यु ही हो जाती है। ये छोटे-छोटे जीवों को इन्हीं डंकों से मारकर अपना पेट भरते हैं और अपने ऊपर आक्रमण होने पर इन्हीं डंकों से अपनी रक्षा करते हैं।

इन जीवों के प्रजनन का ढंग भी अनोखा होता है। कभी इनके शरीर में एक प्रकार का उभार-सा हो जाता है जो बढ़ते-बढ़ते नया जीव बन कर अलग हो जाता है और कभी इनके शरीर से शुक्रकोश निकल कर पानी में फैल जाते हैं जो इनके शरीर के अंडकोशों में प्रवेश करके फलित हो जाते हैं। फिर धीरे-धीरे ये फलित कोश बढ़कर नये जीव बन जाते हैं। इसके अलावा इन जीवों के यदि दो खंड कर दिये जाते हैं तो वे दोनों खंड भी अलग-अलग स्वतंत्र जीव हो जाते हैं।

यह विभाग निम्नलिखित तीन वर्गों में विभाजित किया गया है—

१. जलीयक श्रेणी— Class Hydrozoa

२. छत्रिक श्रेणी— Class Scyphozoa

३. पुष्पजीव श्रेणी—Class Anthozoa

## जलीयक श्रेणी

### ( CLASS HYDROZOA )

इस श्रेणी के प्राणी बहुत छोटे होते हैं जो सामान्यतः पोखर तथा अन्य जलाशयों के निवासी हैं। ये प्रायः पानी के पौधों से चिपके हुए रहते हैं और जल की सतह के पास ही रहते हैं। इनमें हाइड्रा सबसे प्रसिद्ध है।

हाइड्रा (Hydra) की भी अनेक जातियाँ हैं, जिनमें से कुछ हमारे देश में तथा कुछ अन्य देशों में पायी जाती हैं। हमारे देश में पाये जाने वाले हाइड्रा को हाइड्रा-वलगैरिस ( Hydra vulgaris ) कहते हैं, जो भूरे या बादामी रंग का होता है। यहाँ उसी का वर्णन दिया जा रहा है।

## हाइड्रा

### ( FRESH WATER HYDRA )

हाइड्रा ताल-तलैयों, झीलों तथा अन्य जलाशयों का निवासी है, जहाँ वह पानी के पौधों या खर-पतवार में चिपका हुआ मिलता है।



हाइड्रा

इसका शरीर एक पतली नली के समान होता है जो एक सिरे पर बन्द और दूसरे

सिरे पर खुली रहती है। बंद भाग इसका पाद कहलाता है जिसके सहारे यह किसी पौधे से चिपका रहता है। इसके दूसरे सिरे पर कुछ उभार-सा रहता है जिसके बीच इसका मुखछिद्र रहता है। मुखछिद्र के चारों ओर ६ से १० तक मूँछनुमा पतले अंगक (Tenticles) रहते हैं जो इसकी स्पर्शेन्द्रियाँ हैं।

हाइड्रा की लम्बाई अधिक से अधिक एक इंच की रहती है जिसमें इसके अंगक शामिल नहीं हैं क्योंकि वे आवश्यकतानुसार घटते-बढ़ते रहते हैं। इन्हीं अंगकों में हाइड्रा के सूच्यंग (Nemotocysts) रहते हैं जिनके द्वारा यह अपने शिकार के शरीर में विष भरकर उसे अचेत कर देता है।

हाइड्रा ज्यादातर पानी की सतह के पास ही रहता है क्योंकि वहाँ उसे प्रचुर मात्रा में प्राणवायु तथा प्रकाश मिलता है। जल के पेंदे पर तो हाइड्रा सीधा खड़ा रह सकता है, लेकिन सतह पर उसे उलटा टँगा रहना पड़ता है।

वैसे तो हाइड्रा अपने निचले भाग की सहायता से किसी वस्तु से चिपका रहता है, लेकिन कभी-कभी तो इसे भोजन या उपयुक्त स्थान के लिए चलने-फिरने का कष्ट करना ही पड़ता है। इसके लिए पहले वह एक ओर इतना झुक जाता है कि उसके अंगक तल को छूने लगते हैं। तल को छूकर ये वहीं चिपक जाते हैं और तब हाइड्रा का चिपका हुआ भाग तल को छोड़कर चिपके हुए अंगकों के निकट जाकर चिपक जाता है। अब अंगक तल को छोड़ देते हैं जिससे हाइड्रा फिर सीधा हो जाता है। वह फिर उसी ओर झुकता है और इसी प्रकार करते-करते वह धीरे-धीरे एक ओर खिसकता जाता है।

हाइड्रा मांसभक्षी जीव है जिसका मुख्य भोजन जल के छोटे कीड़े और कीड़ों तथा मछलियों के अण्डे-बच्चे हैं। शिकार करते समय हाइड्रा अपने निचले भाग को किसी जल-पौधे में चिपका कर उलटा लटक जाता है और अपने अंगकों (Tentacles) को फैला कर पानी में बहने देता है। फिर जैसे ही कोई कीड़ा उसके अंगक के निकट आता है वैसे ही उसके शरीर में सूच्यंग द्वारा विष भर कर उसे अचेत कर दिया जाता है। चेतना खो देने पर वह असहाय हो जाता है और अंगकों द्वारा हाइड्रा के मुख में पहुँचा दिया जाता है।

हाइड्रा की संतान-वृद्धि के कई तरीके हैं। कभी-कभी तो भोजन प्रचुर मात्रा में मिलने पर और ताप के उपयुक्त होने पर, उसके शरीर पर एक प्रकार का



छत्रिक ( जेलीफिश पृ० १८ )

उभार-सा हो जाता है, जो बढ़ कर एक शाखा का रूप ग्रहण कर लेता है। धीरे-धीरे यह शाखा बढ़कर हाइड्रा के अनुरूप हो जाती है और उसके सिरे पर अंगक भी निकल आते हैं। कुछ समय और बीतने पर यह हाइड्रा के शरीर से अलग होकर एक स्वतन्त्र हाइड्रा बन जाती है, और कभी ऐसा होता है कि हाइड्रा का शरीर बीच से टूटकर दो खंडों में विभक्त हो जाता है। फिर प्रत्येक भाग में आवश्यक अंगों की पूर्ति हो जाती है और दोनों स्वतन्त्र हाइड्रा बन जाते हैं।

इसके अलावा हाइड्रा की वंशवृद्धि कभी-कभी मैथुन द्वारा भी होती है। जैसा पहले बताया जा चुका है, हाइड्रा उभयलिंगी जीव है जिसके शरीर में शुक्र तथा अंड-कोशाएँ दोनों ही रहती हैं। समय आने पर इसके वृषण (testes) का शिखर फूट जाता है और शुक्र कोशाएँ जल में फैल जाती हैं। इन शुक्रकोशाओं को हाइड्रा की अंडकोशाएँ अपनी ओर आकर्षित करती हैं और दोनों के सम्पर्क में आने से नये हाइड्रा का जन्म होता है।

## छत्रिक श्रेणी

### ( CLASS SCYPHOZOA )

छत्रिक श्रेणी में सब प्रकार के छत्रिकों को एकत्र किया गया है जो एक इंच से कई फुट तक के होते हैं। ये वैसे तो समुद्र के किनारे छिछले जल में चट्टानों आदि से चिपके हुए पाये जाते हैं, लेकिन कभी-कभी इनकी कुछ जातियाँ सौ दो सौ फुट गहरे समुद्रों में भी पायी जाती हैं। ये छत्ते के आकार के होते हैं और इनका कोमल अंग सफेद या हलके भूरे रंग का रहता है।

इनकी वैसे तो अनेक जातियाँ हैं, लेकिन यहाँ अपने देश में पाये जानेवाले प्रसिद्ध छत्रिक का वर्णन दिया जा रहा है।

## छत्रिक

### ( JELLY FISH )

छत्रिक को यह नाम उसके छाते जैसे शरीर के कारण मिला है जो सर्वथा उपयुक्त ही है।

छत्रिक समुद्र का निवासी है जिसका शरीर बहुत नरम और चिपचिपा-सा रहता है। इसके शरीर में ९९ प्रतिशत पानी का अंश रहता है। इसी कारण पानी से बाहर निकाल देने से थोड़ी देर में पानी का अंश सूख जाता है और इसका थोड़ा-सा



**छत्रिक**

हिस्सा ही बच रहता है। यही कारण है कि छत्रिक के पथराये कंकाल (Fossils) नहीं मिलते क्योंकि इसके कोमल शरीर का कोई चिह्न ही पत्थरों पर नहीं बन सकता।

छत्रिक का शरीर सफेद पारदर्शी रहता है जिस पर ऊपर की तह के किनारे पर महीन बाल जैसे रहते हैं। ये छत्रिक के अंगक या स्पर्शेन्द्रियाँ हैं। इसके अलावा छत्रिक के नीचे की ओर, शरीर के बीच में, चार अर्द्ध चंद्राकार अवयव होते हैं जो इसके पारदर्शी शरीर के कारण ऊपर से ही दिखाई पड़ते हैं। ये ही इनके बीज कोश या अंडकोश हैं जो इनके आमाशय की थैली के बीच में रहते हैं।

छत्रिक के आमाशय का मुख उसके शरीर की निचली सतह पर उभरा-उभरा-सा रहता है और वहीं से शरीर के किनारे तक भोजन की नलियाँ फैली रहती हैं। छत्रिक के शरीर के किनारे के पास इसकी ज्ञानेन्द्रियों के स्थल रहते हैं जिनका कुछ हिस्सा रंगीन होता है।

इसके मुख के पास चार झालरें-सी रहती हैं, जो बहुत से डंकों और सूच्यंगों से पूर्ण होती हैं। इन्हीं की सहायता से छत्रिक अपने शिकार को अपने वश में कर लेते हैं।

छत्रिक अपने शरीर को सिकोड़ कर और फिर फैला कर आगे की ओर खिसकते हैं और इसी समय अपनी खूराक भी जमा करते जाते हैं क्योंकि उनके खिसकते समय बहुत से पानी के निम्नतर जीव उनके चिपचिपे शरीर में चिपक जाते हैं जो धीरे-धीरे इनके मुँह तक पहुँचा दिये जाते हैं।

छत्रिक की संतान-वृद्धि का ढंग भी कम रोचक नहीं है। इसके वृषण भी हाइड्रा की तरह प्रौढ़ हो जाने पर फूट जाते हैं और उसी पानी में शुक्रकोशाएँ तैरने लगती हैं जहाँ अंडकोशाएँ तैरती रहती हैं। दोनों के मिल जाने पर नये छत्रिक का बनना आरम्भ हो जाता है। पहले यह डिम्बकीट (Larva) का रूप ग्रहण करके पानी में तैरता रहता है और फिर कुछ समय बाद पानी की तह पर बैठ जाता है। वहाँ धीरे-धीरे इसमें परिवर्तन होने लगता है और थोड़े ही दिनों बाद उसके नीचे का हिस्सा पतला हो जाने से ऊपर का मुख स्पष्ट दिखाई पड़ने लगता है। थोड़ा समय और बीतने पर, जब यह जीव आध इंच का हो जाता है तो, इसके शरीर में कई घरारे पड़ जाते हैं जो समय पाकर टूट-टूट कर नये छत्रिक बन जाते और अपना स्वतन्त्र जीवन बिताने के लिए समुद्र में फैल जाते हैं।

## पुष्पजीव श्रेणी

### ( CLASS ANTHOZOA )

पुष्पजीव श्रेणी के अन्तर्गत सब प्रकार के अनिलपुष्प (Sea Anemones) तथा प्रवाल (Corals) आते हैं जो समुद्र के निवासी हैं।

अनिलपुष्पों को हमने भले ही न देखा हो, लेकिन ऐसा कौन है जो मूँगे या प्रवाल से अपरिचित हो। ये जीव वृक्षों के अनुरूप होते हैं जो देखने में बहुत सुहावने लगते हैं। प्रवाल के शरीर में पेड़ों की सी डालियाँ रहती हैं जो पत्थर-सी कड़ी और कठोर होती हैं। इनके आरपार एक छेद रहता है। जब डालियों को काटकर मूँगे की गुरियाँ बनायी जाती हैं तो बीच के इस छेद में ही तागा पिरो कर इन्हें मालाकार गुह लिया जाता है।

लंगूर और बंदरों की शकल-सूरत में ही नहीं, रंग में भी काफी भेद रहता है। न तो बंदरों की दुम ही लंगूरों की तरह लम्बी होती है और न इनका चेहरा ही उनकी तरह काला होता है। ये तो सुनहले भूरे रंग के होते ह जिनका ऊपरी हिस्सा गहरा और नीचे का हलका रहता है। इनके चेहरे पर और बैठक की जगह पर बाल नहीं होते और ये दोनों हिस्से लाल रहते हैं जो उनकी उम्र के साथ ही साथ चटक होते जाते हैं। बुड्ढे होने पर यह ललाई सारे चेहरे पर फैल जाती है।

बंदर हमारे देश के उत्तरी भाग में काफी संख्या में फैले हुए हैं। ये वैसे तो दक्षिण भारत को छोड़कर सारे देश में पाये जाते हैं, लेकिन तीर्थस्थानों में इनकी काफी बड़ी संख्या देखी जा सकती है। हिमालय में ये पाँच-छः हजार फुट से ज्यादा ऊँचाई पर बहुत कम जाते हैं। इनका कद लगभग बीस इंच का होता है जिसमें इनकी दस-ग्यारह इंच की दुम शामिल नहीं है।



बंदर

बंदर कद में लंगूरों से छोटे होते हैं। इनका मुख्य भोजन वैसे तो फल हैं, लेकिन ये रोटी, मिठाई, गल्ला और हर किस्म का पका हुआ खाना खा लेते हैं। यही नहीं, ये कीड़े-मकोड़े और अण्डे भी बड़े मजे में खाते हैं।

बंदर बहुत गुस्सैल होते हैं और दबाव में पड़ने पर बड़े जोर से काट लेते हैं। ये बड़े उत्पाती होते हैं। इनके ऊधम से तो कभी-कभी जी ऊब जाता है। ये हमारे खेतों और बागों का बहुत ज्यादा नुकसान करते हैं।

इनके बारे में हम लोग स्वयं इतना जानते हैं कि उसे दुहराने की आवश्यकता नहीं जान पड़ती।

इनकी मादा या बँदरिया एक बार में एक ही बच्चा देती है जो मा के पेट से तब तक चिपका रहता है जब तक बड़ा नहीं हो जाता।

## लंगूर

### ( LANGUR )

बंदरों की तरह लंगूर भी हमारे बहुत परिचित जानवर हैं, लेकिन ये आबादियों में उतनी अधिक संख्या में नहीं रहते जितने बंदर रहते हैं। इन्हें जंगल ज्यादा पसन्द हैं जहाँ इनके बड़े-बड़े गोल देखे जा सकते हैं।

लंगूर बंदर से कद में कुछ बड़े होते हैं और इनकी दुम भी उससे बड़ी होती है। हमारे देश में ये पूरब की ओर बंगाल की पश्चिमी सीमा तक और उत्तर की ओर हिमालय की तराई तक पाये जाते हैं। दक्षिण की ओर ये गुजरात तक फैले हुए हैं। पंजाब में ये बहुत कम या बिलकुल नहीं पाये जाते।



लंगूर

लंगूर करीब दो फुट के होते हैं जिनके तीन, साढ़े तीन फुट लम्बी दुम रहती है। मादा नर से कुछ छोटी होती है। इसके बदन का रंग मटमैला सिलेटी मायल या भूरा रहता है जिसमें ऊपर का रंग गहरा और नीचे का हलका होता है। इसका चेहरा, कान, तलुवे और हाथ-पैर का ऊपरी हिस्सा काला रहता है। बच्चों का चेहरा शुरू में काला नहीं रहता, लेकिन ज्यों-ज्यों उनकी उम्र बढ़ने लगती है, उनका चेहरा काला होने लगता है।

लंगूर कहीं-कहीं बस्तियों में भी रहने लगे हैं, लेकिन इनकी ज्यादा संख्या जंगलों में ही गरोह बनाकर रहती है। बस्तियों में भी इन्हें ज्यादातर तीर्थस्थान ही पसन्द हैं जहाँ धार्मिक रूढ़ियों के कारण ये मारे नहीं जाते। ये बंदरों की तरह शरारती नहीं होते, लेकिन जहाँ इनकी संख्या ज्यादा हो गयी है वहाँ ये भी काफी उत्पाती हो गये हैं।

लंगूर का मुख्य भोजन वैसे तो अन्य बंदरों की तरह फल-फूल है, लेकिन ये

गल्ला, कीड़े-मकोड़े और अण्डे भी खाते हैं। बस्तियों में रहनेवाले लंगूर तो पका हुआ खाना और मिठाई आदि भी बड़े स्वाद से खाने लगे हैं।

इनकी मादा एक बार में एक बच्चा देती है जो बंदर के बच्चे की तरह मा के पेट पर कुछ समय तक चिपका रहता है।

## नील वानर

### ( LION-TAILED MONKEY )

नील वानर दक्षिण भारत का निवासी है। इसके अलावा यह और कहीं नहीं पाया जाता। कहीं-कहीं इसे स्याह बंदर भी कहते हैं। यह कद में लगभग दो फुट का होता है और इसके करीब दस इंच लम्बी दुम रहती है। मादा नर से कद में कुछ छोटी होती है।

नील वानर के कंधे पर और चेहरे के चारों ओर बबर शेर की तरह घने बाल रहते हैं जिससे इसका चेहरा बहुत रोबीला जान पड़ता है। इसकी दुम के सिरे पर भी सिंह की दुम की तरह बालों का गुच्छा-सा रहता है।



नील वानर

नील वानर काले रंग का बंदर है जिसके चेहरे के चारों ओर सिलेटी रंग के घने बाल होते हैं। इसके सीने का रंग हलका होता है जो बचपन में भूरा रहता है। इसके सिर पर बालों का एक गुच्छा-सा रहता है जो सफेदी मायल रहता है।

स्याह बंदर गोल बनाकर रहता है जिसमें प्रायः पन्द्रह से बीस बंदर होते हैं। इसे घने और ऊँचे पहाड़ के जंगल ज्यादा पसन्द हैं। यह शकल-सूरत में भयानक होते हुए

भी बहुत सीधा और शरमीला जानवर है जो मनुष्यों की आहट पाकर छिपना ही ज्यादा पसन्द करता है। पकड़े जाने पर यह जरूर गुस्सा दिखाता है और इसी से इसे पालतू करना आसान काम नहीं।

इसके नर की बोली मनुष्यों से मिलती-जुलती होती है जो अक्सर जंगलों में दूर से सुनाई पड़ती है। इसका भोजन भी अन्य बंदरों की तरह फल-फूल, गल्ला, अण्डे और कीड़े मकोड़े हैं।

इसकी मादा एक बार में एक बच्चा देती है।

## ऊलक-परिवार

### ( FAMILY SIMIIDAE )

ऊलक-परिवार में हमारे यहाँ के केवल दो गिबन ( Gibbon ) जाति के वन-मानुष रखे गये हैं जिनमें पहला ऊलक (White browed Gibbon) तो हमारे देश का प्राणी है, लेकिन दूसरा उंकाइटम ( White handed Gibbon ) हमारे देश की पूर्वी सीमा पर कभी-कभी आ जाता है। इन दोनों में बहुत समता रहती है और दोनों का रंग-रूप और स्वभाव भी बहुत कुछ मिलता-जुलता रहता है।

ये वैसे तो पेड़ों पर रहनेवाले जीव हैं, लेकिन ये पृथ्वी पर भी झुककर चल लेते हैं। बंदरों की तरह न तो इनके गाल में थैली होती है और न इनके दुम ही रहती है।

इनका मस्तिष्क मनुष्यों को छोड़कर अन्य जीवों से अधिक विकसित रहता है और इनकी खोपड़ी मनुष्यों से बहुत कुछ मिलती-जुलती होती है। नर वनमानुषों के कुकुरदन्त बड़े और तेज होते हैं।

हमारे देश में बड़े वनमानुष नहीं पाये जाते। यहाँ तो सिर्फ ऊलक जाति के छोटे वनमानुष पाये जाते हैं जिनका वर्णन नीचे दिया जा रहा है।

## ऊलक वनमानुष

### ( WHITE BROWED GIBBON )

हमारे देश में गोरिला, शिम्पैंजी और ओरांग उटांग आदि बड़े वनमानुष नहीं पाये जाते, लेकिन यहाँ गिबन (Gibbon) जाति के दो वनमानुष जरूर मिलते हैं जो छोटे वनमानुषों की श्रेणी में आते हैं। इन दोनों वनमानुषों में पहला ऊलक या

हुक्कू हमारे यहाँ केवल असम के जंगलों में पाया जाता है; लेकिन दूसरा उंकाइटम (White handed Gibbon) मलाया का निवासी है, जो कभी-कभी हमारे देश में असम प्रदेश के जंगलों में आ जाता है। इन दोनों का कद और स्वभाव बहुत कुछ एक-जैसा होता है। इससे यहाँ केवल ऊलक का वर्णन दिया जा रहा है जो हमारे देश का निवासी है। यह वनमानुष धुर काले रंग का होता है जिसकी दोनों भौंहों पर एक-एक आड़ी सफेद धारी पड़ी रहती है, लेकिन मलायावाले वनमानुष के दोनों हाथ थोड़ी दूर तक सफेद रहते हैं।



ऊलक

ऊलक असम के जंगलों का निवासी है जो घने पहाड़ी जंगलों में ही रहना पसन्द करता है और पेड़ की एक डाली से झूलकर दूसरी पर आता-जाता रहता है। ऊलक गरोह में रहनेवाला जानवर है, लेकिन कभी-कभी इसके नर अकेले भी दिखाई पड़ते हैं। इसके झुंड कभी-कभी सौ-सौ तक के हो जाते हैं जो सुबह शाम इतना शोर मचाते हैं कि दूर से ही इनके रहने की जगह का पता चल जाता है। सुबह होते ही इनका बोलना शुरू हो जाता है, जो नौ-दस बजे तक जारी रहता है। इसके बाद ये अपने भोजन की तलाश में लग जाते हैं और खा-पीकर शाम तक आराम करते हैं। शाम को फिर इनकी कर्कश बोली से एक बार सारा जंगल गूँज उठता है।

ऊलकों का ज्यादा समय पेड़ों पर ही बीतता है, लेकिन खाने-पीने के लिए ये जमीन पर भी उतरते हैं। जमीन पर ये बन्दरों की तरह चारों पैरों से न चलकर आदमियों की तरह दोनों पैरों पर सीधे होकर चलते हैं। इस प्रकार चलते समय ये अपने चौड़े पंजे की उँगलियाँ फैलाकर अपने शरीर को साध कर चलते हैं, लेकिन इनकी यह चाल ज्यादा तेज नहीं होती और इन्हें आदमी आसानी से दौड़कर पकड़ सकता है।

ऊलक बहुत जल्द पालतू हो जाता है, लेकिन इसकी सुबह-शाम शोर मचाने की आदत के कारण इसे पालना लोग पसन्द नहीं करते। चिड़ियाखानों में भी जहाँ ऊलक पले रहते हैं वहाँ मीलों तक के लोग इनकी आवाज से इनकी मौजूदगी का पता पा जाते हैं।

इनका मुख्य भोजन एकदम शाकाहार नहीं है। अपनी फल-फूल की खूराक के अलावा ये छोटी-मोटी चिड़ियाँ, अण्डे और कीड़े-मकोड़े भी खाते हैं। मकड़ियाँ तो इन्हें खास तौर से पसन्द हैं। ये आदमियों की तरह चुल्लू से पानी न पीकर बंदरों की तरह झुककर पानी पीते हैं।

इनकी मादा एक बार में एक ही बच्चा देती है।

---